वह नौ, अठारह या छत्तीस वर्ष होती थी। अपना सारा जीवन, समय और शक्ति विद्याभ्यास में लगा देने वाला विद्यार्थी नैष्ठिक कहलाता था। उस समय विद्यार्थियों के अध्ययन के वर्ष में दो सत्र तथा अनेक अवकाश हुआ करते थे। उस समय गुरुओं को दो वर्गों में बांटा जाता था। (१) उपाध्याय (२) आचार्य। ये विद्यार्थियों को निःशुल्क रूप में पढ़ाया करते थे। विद्यार्थी अपनी शिक्षा समाप्त करने के बाद अपनी सामर्थ्य के अनुसार गुरु को कुछ भेंट दिया करता था। इसे गुरुदक्षिणा कहा जाता था।

मनुसंहिता और भगवद्गीता में यह विधान किया गया है कि ब्रह्मचारी को गुरु के पास रहना चाहिए, उसके प्रति अधिकतम सम्मान प्रदर्शित करना चाहिए, उसकी सेवा करनी चाहिये, प्रतिदिन यज्ञ करना चाहिये और अपनी इन्द्रियों और वासनाओं पर नियन्त्रण रखना चाहिए। उसे अपने धार्मिक कर्त्तव्य ब्राह्म मुहूर्त से ही आरम्भ कर देने चाहिए। ब्रह्मचारी के लिए मधु, मांस और सुगन्धित द्रव्यों का सेवन तथा प्राणियों की हिंसा वर्जित है। उसे काम, क्रोध, मोह, लोभ आदि दुर्गुणों पर विजय पानी चाहिये। उसके लिये एकाकी शयन का और विभिन्न प्रकार के धार्मिक कर्त्तव्यों के पालन का विधान किया गया है।

मनु ने दण्डविषयक व्यवस्था का उल्लेख करते हुए कहा है कि अपराध करने पर शिष्य को रज्जु से अथवा बांस की खपची से केवल उसकी पीठ पर ही मारा जा सकता है। यदि गुरु अपराधी शिष्य के शरीर पर पीठ के अतिरिक्त किसी अन्य अंग पर प्रहार करता है तो उसे चोरी के अपराध का दण्ड भोगना पड़ता है। गुरुओं को शिष्यों की ताड़ना उन्हें कष्ट पहुंचाये बिना करनी चाहिए और धर्म का पालन करने वाले गुरु को सदैव मधुर और सौम्य वाणी का व्यवहार करना चाहिए। जिसकी वाणी और विचार शुद्ध, पवित्र होते हैं उसे स्वर्गलोक की प्राप्ति होती है।

गौतम कहता है "शिष्य को शारीरिक दण्ड नहीं देना चाहिए, यदि उसके सुधार का कोई अन्य उपाय सम्भव न हो तो उसे एक पतली रस्सी या बेंत से मारना चाहिए। यदि शिक्षक उसे किसी अन्य वस्तु से शारीरिक दण्ड देता है तो उसे इसके लिये राजा द्वारा दण्ड दिया जायगा।"

मनु ने शिक्षणशास्त्र में निष्णात शिक्षाविशेषज्ञों का निर्देश किया है। डा० एच० जिमर के शब्दों में गुरु का प्रयत्न शिष्य में प्रसुप्त और छिपी हुई शक्तियों का आविर्भाव करना तथा उसकी सत्ता की वास्तविकता को अभिव्यक्त करना है। यह भारतीय शिक्षा-पद्धति का एक मौलिक विचार है।

यदि हम ६५० से ३२५ ई० पूर्व के उत्तरी भारत के इतिहास पर दृष्टिपात करें तो हमें शिक्षा के तथा सामाजिक प्रगति के एक महान केन्द्र के रूप में शाक्य गणराज्य के दर्शन होते हैं। ललित विस्तर के वर्णन के अनुसार बुद्ध को अपने बचपन में उस समय के विभिन्न विज्ञानों और कलाओं की शिक्षा कपिलवस्तु में दी गई थी। यहां विभिन्न विषयों की शिक्षा देने के लिये एक विशाल भवन रखने वाला औद्योगिक विद्यालय भी था।

(शेष अगले अंक में)

★

# वैदिक संहिताओं में अलंकार

श्री विनोदचन्द्र विद्यालंकार एम.ए , गुरुकुल कांगड़ी

भारतीय साहित्यशास्त्र में अलंकारों का अभ्युदय वैदिक-वाङ्मय से ही माना गया है। वैदिक-संहिताओ, ब्राह्मण-ग्रन्थों, उपनिषदो, निरुक्त, व्याकरण आदि मे विविध अलंकारों के दर्शन होते है। राजशेखर ने तो काव्यमीमासा मे अलकार को वेद का एक अतिरिक्त अग ही माना है, और कहा है कि इसके स्वरूप का ज्ञान न हो तो वेदार्थ की अवगति नही होती१।

संस्कृत वाङमय के आदि ग्रन्थ ऋग्वेद के कुछ मन्त्रो मे 'अरकृत', 'अरकृति' तथा 'अरकृत्' शब्दो का प्रयोग मिलता है२। वेदो के प्रख्यात भाष्यकार सायण ने 'अरकृता' का अर्थ 'अलकृता' किया है३। एवमेव 'अरकृते' का अर्थ 'अलंकुर्वते' किया गया है। निरुक्तकार यास्क ने अरंकृत शब्द का पर्याय 'अलंकृत' दिया है४। शतपथ ब्राह्मण५ तथा 'छान्दोग्योपनिषद्' ६ मे स्पष्टत: 'अलंकार' शब्द का ही व्यवहार किया गया है। इन प्राचीन ग्रन्थो में न केवल अलकार शब्द का ही प्रयोग किया गया है, अपितु उनमें शब्दालकारों तथा अर्थालंकारो की सुन्दर योजना भी की गई है।

---

१ "उपकारकत्वादलंकार सप्तममगम् इति यायावरीय। ऋते च तत्स्वरूपपरिज्ञानाद्वेदार्थानवगति." । काव्यमीमासा: अध्याय २

२. द्रष्टव्य: ऋग् १-२-१, ७-२९-३, २-१-७, ८-५६-३, १-१४-५

३ द्रष्टव्य ऋग्. १-२-१ का सायणभाष्य

४. 'दर्शनीया इमे सोमा अरङ्कृता: अलकृता:' निरुक्त १०-१

५. श०ब्रा०: १०-८-४

६. छा०उ०: ८-८-३, ५

### उपमा—

ऋग्वेद के कुछ मन्त्रो मे 'उपमा' शब्द का प्रयोग किया गया है, जिसका अर्थ सायणाचार्य ने उपमान या दृष्टान्त किया है७। ऋग्वेद मे अर्थालकारो की जननी उपमा के अनेक उदाहरण उपलब्ध होते है। 'उषा' देवी से सम्बद्ध एक मन्त्र मे एक साथ चार उपमाओ का प्रयोग किया गया है।

अभ्रातेव पुंस एति प्रतीची गर्तारुगिव-
सनये धनानाम्।
जायेव पत्य उशती सुवासा उषा
हस्रेव निरिणीते अप्स.॥

ऋग्. १-१२४-७

भ्रातृरहित रमणी अपने दायभाग को लेने के लिये जैसे पिता के समीप आती है, वैसे ही उषा पितृस्थानीय सूर्य के पास आती है। धन-प्राप्ति के लिये पति-पुत्र विहीना स्त्री जैसे न्याय-मञ्च पर आरोहण करती है वैसे ही उषा प्रकाश-रूपी धन के लाभार्थ अन्तरिक्ष-मञ्च पर आरूढ होती है। उत्तमोत्तम स्वच्छ व सुन्दर वस्त्र धारण करके पति की कामना करने वाली पत्नी के समान उषा प्रकाश की सुन्दर साडी धारण कर सूर्य के समीप आती है। मुस्कराती हुई सुन्दर स्त्री के समान उषा अपने रूप को प्रकट करती है।

कवि उषा को एक सुन्दरी के रूप मे देखता है। सूर्य रूपवती उषा देवी का अनुसरण करता

---

७. द्रष्टव्य: ऋग्० १-३१-१५ और ५-३४-९ तथा इनका सायणभाष्य।

है, जैसे पति-पत्नी का८ । उषा अपने प्रकाश का उसी प्रकार प्रसार करती है जैसे ग्वाला चरागाह मे गौओं को खुला छोड़ देता है अथवा जैसे नदी अपने जल को फैला देती है९ ।

ऋग्वेद मे एक स्थान पर अश्वि देवो के प्रकरण में उनके एकत्र निवास के लिये विधवा-देवर तथा पति-पत्नी की उपमा दी गई है १० । वृष्टि का वर्णन करते हुए वेद का कवि कहता है कि पर्जन्य मुस्कराती हुई, कल्याणकारिणी, शुभ्र-वर्ण, कान्ताओ के समान शुभ्र तथा फेनयुक्त 'आप ' या 'विद्युतों' के साथ आता है, तब जल-वृष्टियां होती है और मेघ गरजते है११ ।

वैदिक कवि ने उपमान के चयन के लिये प्राणिजगत्, पशु-पक्षी-जगत्, प्राकृतिक जगत्, मानव जगत् सभी को आधार बनाया है । इन्द्र की स्तुति करते हुए कहा है कि त्वष्टा के द्वारा निर्मित स्वर-युक्त वज्र के द्वारा जब इन्द्र ने पर्वत मे आश्रय लेकर निवास करने वाले वृत्र को मारा तब रंभाती हुई धेनुओ के समान शब्दपूर्वक स्यन्दन करती हुई नदियां शीघ्र ही समुद्र तक पहुंच गई१२ । अथर्ववेद के एक मन्त्र मे इन्द्र से कहा गया है कि वह उसी प्रकार समीप आये जिस प्रकार कपोत गर्भधारण मे समर्थ कपोती के समीप जाता है१३ ।

अन्यत्र कवि प्राणियो को उपमान मानकर कहता है–'जैसे व्याघ्र ग्वालो का संतापक होता है वैसे ही मै (अग्नि) पिशाचो का संतापक हूं । जैसे सिंह को देखकर श्वान घबडा जाते हैं वैसे ही मुझे सम्मुख देखकर पिशाच अपनी चौकड़ी भूल जाते हैं' ।

तपनो अस्मि पिशाचाना व्याघ्रो गोमतामिव ।
श्वान सिंहमिव दृष्ट्वा ते न विन्दन्ते न्यञ्चनम् ।।
अथर्व० ४-३६-६

यहा 'मै' उपमेय का उपमान 'व्याघ्र' तथा 'सिंह' और 'पिशाच' उपमेय का उपमान 'गोमताम्' और 'श्वानः' है । एवं उपमान, उपमेय के दो जोड़े होने से स्तबकोपमा है ।

एक मन्त्र मे समिधा से प्रबुद्ध होती हुई अग्नि की तुलना गाय के पास जाने वाले दूध पीने के लिये उत्सुक बछडे से तथा सूर्य-किरणो की तुलना उड़कर शाखाओ पर जाने वाले पक्षियो से की गई है१४ । यजुर्वेद मे कवि मन द्वारा

---

८ 'सूर्यो देवीमुषसं रोचमानां मर्यो न योषाम-भ्येति पश्चात् ।। ऋग्० १-११५-२

९ पशून्न चित्रा सुभगा प्रथाना सिन्धुर्न क्षोद उर्विया व्यश्वैत् ।। ऋग्० १-९२-१२

१० को वां शयुत्रा विधवेव देवरं मर्यं न योषा कृणुते सधस्थ आ ।। ऋग्० १०-४०-२

११ शिवाभिर्न स्मयमानाभिरागात् पतन्ति मिहः स्तनयन्त्यभ्रा ।। ऋग्० १-७९-२

१२ वाश्रा इव धेनवः स्यन्दमाना अञ्जः समुद्रमव जग्मुरापः ।। ऋग्० १-३२-३

१३ अयमुते समतसि कपोत इव गर्भधिम् ।। अथर्व० २०-४५-१

१४ अबोध्यग्निः समिधा जनानां प्रति धेनुमिवायतीमुषासम् ।
यह्वा इव प्र वयामुज्जिहानाः प्र भानवः सिस्रते नाकमच्छ ।।
ऋग्० ५-१-१

मनुष्यो के प्रेरण तथा नियमन को स्पष्ट करने के लिये सारथि द्वारा आवश्यकतानुसार प्रेरित तथा अवरुद्ध घोडों की उपमा देता है१५।

निम्न मन्त्र मे एक साथ तीन उपमानो का सुन्दर प्रयोग होने से मालोपमा है –

यथा वातो यथा मनो यथा पतन्ति पक्षिण ।
एवा त्व दशमास्य साक जरायुणा पताव
जरायु पद्यताम् ।।

अथर्व० १-११-६

"जैसे वायु उडता है, जैसे मन उडता है, जैसे पक्षी उडते हैं, वैसे ही दश मास गर्भ मे रहने वाले हे गर्भस्थ शिशु, तू जरायु के साथ उडकर गर्भ से बाहर आ जा"।

मालोपमा का एक अन्य उदाहरण भी द्रष्टव्य है–

इरेव नोपदस्यति समुद्र इव पयो महत् ।
देवौ सवासिनाविव शितिपान्नोप दस्यति ।।

अथर्व० ३-२६-६

'वह ज्ञानस्वरूप जीवात्मा (शितिपात् अवि) भूमि के समान, महान् जलराशि से युक्त समुद्र के समान और आकाश मे एक साथ निवास करने वाले सूर्य-चन्द्र देवों के समान नष्ट नहीं होता है'। यहां शितिपात् रूप एक ही उपमेय के लिए 'इरा', 'समुद्र', 'सवासिनौ देवौ' इन तीन उपमानों का प्रयोग किया गया है।

यजुर्वेद के एक मन्त्र में खरबूजे (उर्वारुक) को उपमान बनाया गया है। मृत्यु के बन्धन से मुक्त होने की उत्कण्ठा व्यक्त करता हुआ एक उपासक कहता है– 'जैसे खरबूजा पककर वृन्त से मुक्त हो जाता है, वैसे ही मै मृत्यु से मुक्त हो जाऊ१६।

## अतिशयोक्ति

वेदो मे अतिशयोक्ति अलकार के भी अनेक उदाहरण मिलते हैं। निम्न मन्त्र इस अलकार का प्रसिद्ध उदाहरण है––

द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समान वृक्ष परिषस्वजाते
तयोरन्य. पिप्पलं स्वाद्वत्त्यनश्नन्नन्योऽभिचाकशीति ।

ऋग्० १-१६४-२०, अथर्व ९-९-२०

सुन्दर पंखो वाले दो पक्षी हैं, जो साथ रहते हैं परस्पर सखा हैं, समान वृक्ष का आश्रय लिये हुये हैं। उनमे से एक स्वादु फलों का भक्षण करता है, दूसरा भक्षण न करता हुआ द्रष्टामात्र रहता है। यहां दो पक्षियों के दृष्टान्त से जीवात्मा तथा परमात्मा की स्तुति की गई है। यह जगत् प्रपच अथवा मनुष्य-शरीर वृक्ष है। जीवात्मा सासारिक भोग या कर्मफल भोगता है, परमात्मा द्रष्टामात्र रहता है।

यहा जीवात्मा तथा परमात्मा रूप उपमेय का पक्षीयुगलरूप उपमान द्वारा निगरण होने से अतिशयोक्ति है। पण्डितराज जगन्नाथ भी यहां अतिशयोक्ति ही मानते है१७। आचार्य मधुसूदन

---

१५ सुषारथिरश्वानिव यन्मनुष्यान्नेनीयतेऽभीशुभि-र्वाजिन इव। यजु० ३४-६

१६ उर्वारुकमिव बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात्। यजु. ३-६०

१७ 'इयं चातिशयोक्तिर्वेदेऽपि दृश्यते। यथा द्वासुपर्णेत्यादि' ।।

शास्त्री१८ एवं डा० पी० वी० काणे१९ ने इसे रूपकातिशयोक्ति के तथा डा० जयमन्त मिश्र२० ने रूपक एव रूपकातिशयोक्ति के उदाहरण-रूप में उद्धृत किया है। डा० गंगासागरराय के मत मे इस मन्त्र के पूर्वार्ध में रूपक तथा उत्तरार्ध मे व्यतिरेक अलकार है२१ ।

चत्वारि शृङ्गा त्रयो अस्य पादा द्वे शीर्षे
सप्त हस्तासो अस्य ।
त्रिधा बद्धो वृषभो रोरवीति महो देवो
मर्त्यां आ विवेश ॥

ऋग्० ४-५८-३

'एक वृषभ है, जिसके चार सींग है, तीन पैर है, दो सिर हैं, सात हाथ हैं। तीन स्थानों से बंधा हुआ वह बहुत अधिक बोल रहा है। वह एक महान् देव है, जो मनुष्यो में प्रविष्ट हुआ है'।

इस मन्त्र मे यास्क२२ तथा सायण के अनुसार यज्ञ को, पतञ्जलि२३ के अनुसार शब्द को तथा काव्यमीमासा के रचयिता राजशेखर२४ की सम्मति मे काव्य की भव्य स्तुति की गई है। यहा पर प्रसंगानुसार यज्ञ, शब्द और काव्य का वर्णन करते समय इनका महान् देव 'वृषभ' के द्वारा निगरण कर लिया गया है।

रात्री व्यख्यदायती पुरुत्रा देव्यक्षभि ।
विश्वा अधि श्रियोऽधित ॥ ऋग्० १०-१२७-१

'आती हुई रात्रि देवी समस्त शोभाओं को धारण करती है और आखो से विविध प्रकार से ससार को देख रही है'। यहा 'अक्षि' (उपमान) ने नक्षत्र (उपमेय) को निगीर्ण कर लिया है।

यस्मिन् वृक्षे सुपलाशे देवैः सपिबते यमः ।
अत्रा नो विश्पतिः पिता पुराणा अनु वेनति ॥
ऋग्० १०-१३५-१

इस मन्त्र मे सूर्य के विषय मे कहा गया है कि वह सुपत्रित वृक्ष पर बैठा हुआ रश्मिओ से रसो का पान कर रहा है। यहा वृक्ष (उपमान) ने आकाश (उपमेय) का निगरण कर लिया है।

रूपक—

वेदो में रूपकों का भी बाहुल्य है। सूर्य आकाश का सुनहरा मणि है२५। वह आकाश मे स्थित रगीन पत्थर है२६। प्रोफेसर

---

१८ रसगंगाधर · मधुसूदन शास्त्री वाराणसी (सम्वत् २०२०) . भूमिका पृ०६६

१९ संस्कृत काव्यशास्त्र का इतिहास—काणे मोतीलाल बनारसीदास (सन् १९६६) पृ० ४०५

२० काव्यात्ममीमांसा · डा० जयमन्त मिश्र : चौखम्भा (१९६४) : पृ० १३३

२१ हिन्दी काव्यमीमांसा—गंगासागरराय चौखम्भा (१९६४) : पृ० ६

२२ निरुक्त : १३-७

२३ महाभाष्य पतञ्जलि, १म आह्निक

२४ काव्यमीमांसा . अध्याय २

२५ 'दिवो रुक्म उरुचक्षा उदेति'। ऋग्० ७-६४-४

२६ 'मध्ये दिवो निहितः पृश्निरश्मा'। ऋग्० ५-४७-३

दिवेकर२७ ने रूपकालंकार के दो सुन्दर उदाहरण–'विद्युद्रथा:'२८ तथा 'वृक्षकेशा:'२९–प्रस्तुत किए हैं। किन्तु डा० भोलाशंकर व्यास का कथन है कि "इस विषय में संदेह है कि यहां उपमित समास है या मयूरव्यंसकादि। ऐसा जान पड़ता है, ये उपमा के ही स्थल हैं३०"। वस्तुतः 'वृक्ष-केशा' में तो रूपक मानने मे ही सौन्दर्य है। यहा पर्वतो को 'वृक्षकेशा:' कहा गया है। पर्वतो पर उगे वृक्ष केशरूप प्रतीत होते हैं३१।" दूसरा उदाहरण 'विद्युद्रथा.' मरुतों का विशेषण है। इसमे उपमा और रूपक दोनों ही हो सकते हैं। मरुतों के रथ विद्युतो के समान हैं। या विद्युत् ही उनके रथ हैं। एवं यहां रूपक तथा उपमा का सन्देह संकर ही सकता है।

वेद मे एक स्थान पर इन्द्र में सुदुघा धेनु के आरोप का सुन्दर रूपक मिलता है३२। ऋग्वेद के मण्डूकसूक्त मे वैदिक कवि ने बड़ी चारुता के साथ ब्राह्मणो के रूपक से वर्षाकालीन मेंढ़कों का वर्णन करते हुये वर्षाऋतु का चित्र खींचा है। कवि कहता है कि वर्ष भर निरन्तर सोये रहने वाले मण्डूकरूपी व्रतधारी ब्राह्मण अब पर्जन्य-जिन्वित वाणी का उच्च स्वर से उच्चारण करने लगे हैं—

संवत्सरं शशयाना ब्राह्मणा व्रतचारिणः।
वाचं पर्जन्यजिन्वितां प्र मण्डूका अवादिषुः ॥
ऋग् ७ १०३ १

मण्डूको को ब्राह्मण कहने मे स्वारस्य यह है कि ब्राह्मण भी तो वर्षभर मौन रहते हैं तथा वर्षाकाल आने पर ही वेदपाठ आरम्भ करते हैं। यास्क३३ तथा सायण ने यहा लुप्तोपमा मानी है। तुलसी का अभिप्राय उत्प्रेक्षा मानने मे प्रतीत होता है३४।

एक मन्त्र में द्युलोक में सुन्दर चप्पुओं वाली, न चूने वाली दैवी नौका का आरोप किया गया है३५। निम्न मन्त्र में भी रूपक की शोभा दर्शनीय है—

प्रीणीताश्वान्हितं जयाथ
स्वस्तिवाहं रथमित्कृणुध्वम्।
द्रोणाहावमवतमश्मचक्र-
मंसत्रकोशं सिञ्चता नृपाणम् ॥
ऋग्. १०.१०१ ७

कवि कहता है—"हे सैनिकों, अश्वों को तृप्त

---

२७. Les Fleurs de Rhetorique de I' Inde ch II (Paris 1930)

२८ ऋग् ३.५४ १३

२९. ऋग् ५.४१ ११

३० भारतीय साहित्यशास्त्र और काव्यालकार. चौखम्भा (१९६५) पृ. १२

३१. द्रष्टव्य . ५. ४१. ११ का सायणभाष्य 'वृक्षा एव केशस्थानीया येषा ते'।

३२. 'इन्द्रं धेनुं सुदुघाम्' ऋग् ८.१.१०

३३. निरुक्त ९.४

३४ दादुर धुनि चहुं दिसा सुहाई वेद पढत जनु बटु समुदाई।
किष्किन्धा काण्ड १५ १

३५. दैवीं नावं स्वरित्रामनागसमस्रवन्तीमा रुहेमा स्वस्तये ॥ ऋग्. १०. ६३. १०

कवि कहता है–"हे सैनिको, अश्वों को तृप्त करो, हितकर विजय प्राप्त करो, और सुविधापूर्वक वहन करने वाले रथ को तैयार करो। तदनन्तर (संग्राम रूपी) कूप से रणभूमि को सींचो, जिस कूप में काष्ठनिर्मित रथ द्रुममय आहाव है, व्याप्त होने वाले या फेंके जाने वाले चक्र ही चक्के है और धनुष या कवच डोल है। यहा द्रोण में आहाव का, अश्म में चक्र का तथा असत्र में कोश का आरोप तो शब्दशः उक्त है, किन्तु कूप (अवत) मे संग्राम के आरोप की प्रतीति होती है। अत एकदेशविवर्ति रूपक है।

अथर्ववेद में भी रूपकालंकार के अनेक उदाहरण मिलते है। एक मन्त्र मे प्रदिशाओं को प्रजापति की भुजाये कहा गया है३७। ओदनसूक्त के एक मन्त्र में 'ब्रह्म' मे ओदन के 'शीर्ष' का, 'बृहत्' मे 'पृष्ठ' का, 'वामदेव्य' मे 'उदर' का, 'छन्दो' मे पक्षो का और 'सत्य' मे 'मुख' का आरोप किया गया है३८।

**उत्प्रेक्षा** —

अनेक वैदिक ऋचाओं मे उत्प्रेक्षालंकार की छटा भी अवलोकनीय है। निम्न मन्त्र मे कवि शिलाओं के मुखों का रम्य वर्णन कर रहा है––

एते वदन्ति शतवत् सहस्रव
दभि क्रन्दन्ति हरितेभिरासभि.।
विष्ट्वी ग्रावाणः सुकृतः सुकृत्यया
होतुश्चित् पूर्वे हविरद्यमाशत ॥
ऋग्. १०.९४.२

शिला पर किसी पदार्थ को पीसते समय वार-बार अनेक प्रकार की ध्वनियां निकलती हैं, उनको लक्ष्य करके कवि कहता है कि मानो ये शिलाए सैंकडो और सहस्रों प्रकार के वचनो का उच्चारण कर रही है। हरे रंग के सोमादि द्रव्यों को पीसने से शिला का पृष्ठ भाग हरे रंग का हो जाता है। उस पर कवि कहता है कि मानो ये शिलाए अपने हरे-हरे मुखो से सोम-पान के इच्छुक लोगो का आह्वान कर रही है। सोमादि को पीसने का उत्तम कार्य करने से ये शोभनकर्मा शिलाये अपने कार्य को करके मानो यज्ञकर्त्ता से पूर्व स्वयं भक्ष्य हवि का भक्षण कर रही है। यहां इवादि वाचक शब्द न होने से प्रतीयमाना क्रियोत्प्रेक्षा है।

एक स्थान पर अर्थ रहित वाणी को सुनने वाले के लिए यह संभावना की गई है कि वह मानो वन्ध्या गौ के साथ विचरण करता है३९। एक मन्त्र मे कोई नगरवासी वनदेवी से प्रश्न करता है कि तुम अरण्यों मे छिपी रहती हो, मानो प्रणष्ट हो गई हो। तुम ग्राम मे क्यो नही रहती, क्या तुम्हे अरण्य मे भय सा नही लगता४०। यह भी उत्प्रेक्षा का एक रमणीक उदाहरण है।

---

३६ द्रष्टव्य सायणभाष्य कूपरूपकव्याजेन संग्रामवर्णनम् अवगन्तव्यम्'।

३७ 'इमाश्च प्रदिशो यस्य बाहू'।
अथर्व. ४ २.५

३८ ब्रह्मास्य शीर्षं बृहदस्य पृष्ठं
वामदेव्यमुदरमोदनस्य।
छन्दांसि पक्षौ मुखमस्य सत्यं
विष्टारी जातस्तपसो अधियज्ञः॥
अथर्व. ४.३४ १

३९. अधेन्वा चरति माययैष
वाचं शुश्रुवाँ अफलामपुष्पाम्॥
ऋग् १०.७१.५

४० अरण्यान्यरण्यान्यसौ या प्रेव नश्यसि।
कथा ग्रामं न पृच्छसि न त्वा भीरिव
विन्दतीँ३॥
ऋग्. १०.१४६.१

**तुल्ययोगिता—**

तुल्ययोगिता अलंकार के भी अनेक सुन्दर प्रयोग वेदों में प्राप्त होते है।

अंसेषु व ऋष्टय पत्सु खादयो
वक्षःसु रुक्मा मरुतो रथे शुभ ।
अग्निभ्राजसो विद्युतो गभस्त्योः
शिप्राः शीर्षसु वितता हिरण्ययीः ॥
ऋग् ५.५४.११

"हे मरुतो, आपके कधों पर ऋष्टिया, पैरो मे कटक, वक्षों पर रुक्म, रथ पर शोभित साज, हाथों मे अग्नि के समान जगमगाने वाले विद्युन्मय आयुध तथा सिरों पर सुनहरे शिरस्त्राण वितत है।" यहा एक ही क्रिया 'वितताः' का अनेक प्रस्तुतो से योग होने से तुल्ययोगिता है।

हे मेधाविन् इन्द्र, तुम द्यौ के और पृथिवी के राजा हो—"त्वं विश्वस्य मेधिर दिवश्च ग्मश्च राजसि"४१। यहां एक ही क्रिया 'राजसि' का 'दिव.' और 'ग्म' इन दो प्रकृतों से योग है। यजुर्वेद के एक अध्याय मे कई कण्डिकाओ मे प्रकृत वाज, प्रसव आदि अनेक पदार्थों का एक साधारण धर्म 'कल्पन्ताम्' से सम्बन्ध होने से तुल्ययोगिता है ४२। "यत्र ब्रह्म च क्षत्रं च सम्यञ्चौ चरत. सह" ४३ में दो प्रस्तुतों का एक साधारण-धर्म 'चरतः' है।

**दीपक—**

वेदों मे प्रयुक्त दीपक अलंकार की शोभा भी अवलोकनीय है। "न दूढ्ये अनुददासि वामं बृहस्पते चयस इत् पियारुम्"४४ में एक कर्ता 'बृहस्पति' के साथ दो क्रियाओं—'अनुददासि' और 'चयसे'—का योग है। "यस्यां गायन्ति नृत्यन्ति भूम्या मर्त्या व्यैरवा"४५ इस मन्त्रांश मे भी एक ही कर्ता 'मर्त्या.' के साथ 'गायन्ति' और 'नृत्यन्ति' क्रियाए प्रयुक्त हुई है।

**अर्थान्तरन्यास —**

निम्न मन्त्र मे अर्थान्तरन्यास का प्रयोग कवि ने बडी कुशलता मे किया है। यहा सामान्य से विशेष का समर्थन है।

मा त्वा सोमस्य गल्दया मदा याचन्नह गिरा।
भूर्णि मृग न सवनेषु चुक्रुध क ईशान न याचिषत् ॥
ऋग् ८.१ २०

**उल्लेख—**

ऋग्वेद मे उल्लेख अलंकार भी दृष्टिगोचर होता है–

त्वामग्ने पितरमिष्टिभिर्नर-
स्त्वां भ्रात्राय शम्या तनूरुचम् ।
त्वं पुत्रो भवसि यस्तेऽविधत्
त्व सखा सुशेव पास्याधृष ॥
ऋग्. २.१.९

इस मन्त्र मे अग्नि की स्तुति करता हुआ उपासक उसे पिता, भ्राता, पुत्र, और सखा के रूप मे देखता है। एक ही 'अग्नि' की विभिन्न रूपों मे स्तुति होने से यहा उल्लेखालंकार है। निम्न मन्त्र भी उल्लेख अलकार का अच्छा उदाहरण है—

त्वमग्न इन्द्रो वृषभ सतामसि
त्व विष्णुरुरुगायो नमस्यः ।
त्वं ब्रह्मा रयिविद् ब्रह्मणस्पते
त्व विधर्तः सचसे पुरन्ध्या ॥
ऋग्. २ १.३

**विरोधाभास—**

विरोधाभास का एक सुन्दर उदाहरण ऋग्वेद के द्यूतसूक्त का निम्न मन्त्र है—

४१. ऋग्. १. २५. २०
४२. द्रष्टव्य . वा मा. शुक्ल यजुर्वेद, अध्याय १८, मन्त्र १–२७
४३. यजुर्वेद २०.२५
४४. ऋग्. १.१९०.५
४५. अथर्व. १२.१.४१

नीचा वर्तन्त उपरि स्फुरन्ति
　　अहस्तासो हस्तवन्त सहन्ते ।
दिव्या अङ्गारा इरिणे न्युप्ता
　　शीता सन्तो हृदय निर्दहन्ति ।।
　　　　ऋग् १० ३४ ६

इसम द्यूतपाशो के विषय मे कहा गया है कि 'ये पासे नीचे पडे है, तो भी ये हाथ वाले का परास्त कर देते है, द्यत-फलक पर फके हुये ये दिव्य अगारे है जो शीतल होते हुए भी हृदय को जलाते हैं। यहा मन्त्र के पूर्वार्ध मे 'नीचस्थता' गुण से 'उपरि स्फुरण' क्रिया का एव 'अहस्तास गुण से 'हस्तवन्त सहन्ते क्रिया का विरोध है। उत्तरार्ध मे 'शीतलता' और 'दाहकना' गुणा म परस्पर विरोध है।

यजुर्वेद के ४० वे अध्याय का एक मन्त्र भी इस विषय मे द्रष्टव्य है, जिसमे कहा गया है कि-- 'वह क्रिया करता है, वह क्रिया नही करता, वह दूर है, वह समीप है, वह सब के अन्दर है, तो भी इस सब के बाहर है --

तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वन्तिके ।
तदन्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्य बाह्यत ।।
　　　　यजु ४० ५

**विभावना--**

बिना हेतु के कार्योत्पत्तिरूप विभावना अलकार निम्न मन्त्र मे है, जहा इन्द्र के विषय मे यह वर्णन है कि वह सरेस आदि के बिना ही शरीर की सन्धियो को जोड देता है।

य ऋते चिदभिश्रिष पुरा जत्रुभ्य आतृद ।
सन्धाता सन्धि मघवा पुरूवसुरिष्कर्ता विह्रुत पुन ।।
　　　　ऋग्.८ १ १२

**श्लेष--**

ऋग्वेद मे श्लेषालकार के अनेक उदाहरण उपलब्ध होते है। "पितेव पुत्रमविभरुपस्थे त्वामग्ने वध्र्यश्व सपर्यन्"४६ म 'उपस्थ' शब्द के दो अर्थ 'वेदि' और 'गोदी' है। निम्न मन्त्र मे 'सुपर्णा' के रश्मि और इन्द्रियगण, तथा 'अमृत' क जल और ज्ञान ये दो अर्थ होने से श्लेषालकार है--

यत्रा सुपर्णा अमृतस्य भाग
　　मनिमेष विदथाभिस्वरन्ति ।
इनो विश्वस्य भुवनस्य गोपा
　　स मा धीर पाकमत्रा विवेश ।।
　　　　ऋग् १ १६४.२१

इस मन्त्र का एक आदित्य परक अर्थ है, दूसरा आत्मपरक। आदित्यमण्डल मे किरणे जल के अश का लेकर पहुचती है और आत्मा म चक्षु आदि ज्ञानेन्द्रिया ज्ञान के भाग को लेकर। एवमेव "मातुर्दिधिषुमब्रव स्वसुर्जार शृणोतु न"४७ मे 'स्वसा' के दो अर्थ गति तथा बहिन होने से श्लेष है।

समासोक्ति--

प्राची के क्षितिज म स्थित सूर्य को उन्नत-पद प्राप्ति की साधना के लिए प्रेरित करता हुआ कवि कहता है--

हरि सुपर्णो दिवमारुहोऽर्चिषा
　　ये त्वा दिप्सन्ति दिवमुत्पतन्तम् ।
अव ता जहि हरसा जातवेदो-
　　ऽबिभ्यदुग्रोऽर्चिषा दिवमारोह सूर्य ।।
　　　　ऋग्. १० १७० १.

"हे सूर्य, तू हरि है, तू सुपर्ण है, तू अपनी अर्चि के साथ आरोहण कर, ऊर्ध्वाकाश मे पहुच जा। ऊर्ध्वाकाश की यात्रा करते हुए तुझे जो हिंसित करना चाहे, उन्हे तू अपने तेज स विनष्ट कर दे"।

---

४६. ऋग् १० ६६ १०
४७. ६.५५.५

यहा प्रकृत सूर्य के द्वारा अप्रकृत मनुष्य के लिए ऊर्ध्वयात्रा की प्रेरणा सूचित होने से समासोक्ति है। यदि मनुष्य को प्रकृत मानें तो अप्रस्तुतप्रशमा निरूपित होगी।

**शब्दालकार––**

अर्थालकारो के अतिरिक्त वेदो मे शब्दालंकारो के भी अनेक उदाहरण उपलब्ध होते है। अनुप्रास के प्राय सभी भेद प्राप्त हो जाते है।

"स चित्र चित्र चितयन्तमस्मे
चित्रक्षत्र चित्रतम वयोधाम्।
चन्द्र रयि पुरुवीर बृहन्त
चन्द्र चन्द्राभि गृणते युवस्व ॥'
ऋ ६ ६.७

यहा 'चित्र' शब्द की चार बार तथा 'चन्द्र' की तीन बार आवत्ति हुई है, एव वृत्यनुप्रास है।

'पिपीने अशुर्मद्यो न सिन्धु
रा त्वा शर्मा शशमानस्य शक्ति।
अस्मद्र्यक् शुशुचानस्य यम्या
आशुर्न रश्मि तुव्याजस मा ॥
ऋग् ४ २२ ८

इस मन्त्र म 'श' की नो वार आवृत्ति हुई है। एवमेव कुछ मन्त्रो म छेकानुप्रास का प्रयोग है। "शरास कुशरासो दर्भास सर्गा उत"४८ यहा 'शरास' इस व्यञ्जनसमूह की सकृत् आवृत्ति की गई है, अत छेकानुप्रास है, 'स' व्यञ्जन की अनेक बार आवृत्ति होने से वृत्यनुप्रास भी है। "सो चिन्नु न मराति नो वय मरामारे" ४६ यहा 'न' व्यजन की अनेक बार तथा 'मरा' व्यञ्जनसमूह की एक बार आवत्ति होने से क्रमश वृत्ति तथा छेक अनुप्राम है। वश्चिकस्यारस विषमरस वृश्चिक ते विषम्'५० मे वृश्चिक', 'रस' तथा 'विष' की सकृद् आवृत्ति होने से छेकानुप्रास है। "आत्मसनि प्रजासनि पशुसनि लोकसन्यभयसनि५१" मे 'सनि' का पाच

र तथा "धूरसि धूर्व धूर्वन्त धूर्व त योऽस्मान्धूर्वति त धूर्व य वय धूर्वाम"५२ मे 'धूर्व' का छ बार प्रयोग होने से वृत्यनुप्रास है।

लाटानुप्रास के निम्न प्रयोग द्रष्टव्य है— "हरिष्ठा मधु त्वा मधुला चकार"५३ मे दोनो 'मधु' शब्दो का अर्थ एक ही है, किन्तु तात्पर्य का भेद है। यही बात "शन्नो देवी ..शयोंरभिस्रवन्तु न ५४" के 'शम्' म है।

वेदो मे **पुनरुक्तवदाभास** का एक अति सुन्दर उदाहरण है—"यत्र वाणा सम्पतन्ति कुमारा विशिखा इव"५५। इस मन्त्र म 'वाणा.' और 'विशिखा' इन सार्थक शब्दो म आपातत एकार्थकता की प्रतीति होती है।

अनेक स्थानो पर **यमक** क भी उदाहरण मिलते है—आद्य रथ भानुमा भानुमन्तमग्ने तिष्ठ यजतेभि समन्तम्"५६। इस मन्त्र म 'भानु 'भानु', 'मन्तम्' मन्तम् म यमक है। इसी प्रकार "सृण्येव जर्भरी तुर्फरीतू नैतोशेव तुर्फरी पर्फरीका" ५७ मे तीनो निरथक 'फरी' को तथा एक निरर्थक और एक सार्थक तुर्फरी की आवृत्ति होने से यमक है।

**ससृष्टि तथा संकर––**

शब्दालकार और अर्थालकारो के साथ २ वेदो मे कछ ऐसे उदाहरण भी मिलते है, जहा

४८ ऋग्. १.१९१.३
४९. ऋग्. १ १९१.१०
५०. ऋग्. : १.१९१.१६
५१ यजु १९ ४८
५२ यजु १ ८
५३ ऋग्. १.१९१.१०
५४. अथर्व. १ ६.१
५५. ऋग. ६.७५.१७, यजु. १७.४८
५६. ऋग्. ५ १ ११
५७ ऋग् १० १०६ ६

एक ही मन्त्र में दो या अधिक अलंकारों की परस्परनिरपेक्षभाव से या परस्परसापेक्षभाव से एकत्र स्थिति होती है। काव्यशास्त्र मे अलंकारों की इस प्रकार एकत्र अवस्थिति को क्रमश. संसृष्टि और संकर की संज्ञा दी गई है। प्रथम हम संसृष्टि के दो उदाहरण प्रस्तुत करते हैं।

"एत उ त्ये प्रत्यदृश्रन् प्रदोष तस्करा इव।
अदृष्टा विश्वदृष्टा प्रतिबुद्धा अभूतन।।
ऋग्.१.१९१ ५"

यहां मन्त्र के पूर्वार्ध मे 'तस्करा इव' मे उपमा तथा उत्तरार्ध मे 'दृष्टा' 'दृष्टा' में लाटानुप्रास है। एवं इसमें शब्दार्थालंकार की संसृष्टि है।

"उत त्व पश्यन् न ददर्श वाच-
मुत त्व शृण्वन् न शृणोत्येनाम्।
उतो त्वस्मै तन्व विसस्रे
जायेव पत्य उशती सुवासा।।"
ऋग्.१०.७१ ४

इस मन्त्र के पूर्वार्ध में विरोधाभास तथा उत्तरार्ध में उपमालंकार की परस्परनिरपेक्षभाव से एकत्र स्थिति होने से संसृष्टि है। प्रो० डी० आर० भण्डारकर ने इस मन्त्र के पूर्वार्ध मे विशेषोक्ति अलङ्कार माना है।[५८]

"पौर चिद्ध्युदप्रुतं पौर पौराय जिन्वथ।
यदी गृभीततातये सिंहमिव द्रुहस्पदे।।
ऋग्.५.७४.४"

यहां एक ही 'पौर' शब्द तीन बार मेघ, अश्विन् और पौर नामक ऋषि इन विभिन्न अर्थो में प्रयुक्त किया गया है, अतः यमक है।

उत्तरार्ध मे उपमा है। यहां शब्दालंकार और अर्थालंकार का अंगांगिभाव सकर है।

वय. सुपर्णा उपसेदुरिन्द्र
प्रियमेधा ऋषयो नाधमाना।
अप ध्वान्तमूर्णुहि पूर्धि चक्षु-
र्मुमुग्ध्यस्मान् निधयेव बद्धान्।।
ऋग्.१०.७३.११

"यज्ञ-प्रिय या मेधाप्रिय, प्रकाशक तथा सुन्दर पखो वाली किरणे यह याचना करती हुई सूर्य के पास पहुची कि जाल मे बंधी हुई सी हमे आप मुक्त कर दीजिए तथा हमारे द्वारा अन्धकार को दूर कर प्राणियो की चक्षु को प्रकाश से परिपूर्ण कर दीजिए।"

यहां अचेतन किरणों मे चेतनधर्म याचना असंभव होने से 'याचमाना इव' यह गम्य हेतूत्प्रेक्षा है। 'वयः सुपर्णा' का अर्थ सुन्दर पंखों वाले पक्षी ले तो किरणों का उसमे निगरण हो जाने से अतिशयोक्ति है। यदि 'वयः' तथा 'सुपर्णाः' में एक का अर्थ पक्षी और दूसरे का किरण अर्थ करे तो 'किरण रूपी पक्षी' इस प्रकार रूपक होगा। 'निधया इव बद्धान्' मे उत्प्रेक्षा है। 'पक्षी होते हुए भी ऋषि हैं' इसमे विरोधाभास है, क्योकि ऋषि का अर्थ प्रकाशक कर लेने पर विरोध का परिहार हो जाता है। ये सब अर्थालंकार यहां संकीर्ण रूप मे है।

इस प्रकार स्पष्ट है कि वेद एक काव्य है, और उसमे शब्दगत, अर्थगत तथा उभयगत तीनो प्रकार के अलङ्कारों की सुन्दर योजना की गई है।

---

५८. द्रष्टव्य A volume of Studies in Indology (Festschrift Prof. P.V. Kane) Poon Oriental Series no. 75 (1941) : Page 71.

शोध-लेख —

# संस्कृत काव्यों में उपमित मयूर

रामदत्त शर्मा, एम० ए०, रिसर्च-फैलो
संस्कृत-विभाग, राजस्थान-विश्वविद्यालय, जयपुर ।

संस्कृत-साहित्य विश्व-साहित्यो में एक उत्कृष्ट साहित्य रहा है। इस साहित्य में हमें व्यावहारिकता से लेकर आध्यात्मिकता तक के विभिन्न पहलुओ का दर्शन होता है। प्राचीन काव्यकारो ने मानव का तो उल्लख किया हो है किंतु उन्हें पशु व पक्षो जगत् के प्रति भी जागृत पाया गया है। उपमादि अलकार संस्कृत-साहित्य के शोभाधायक रहे हं। अत ये काव्य कारो को विशेष प्रिय हं।

काव्यकारो ने हमारे राष्ट्रीय पक्षी मयूर को विभिन्न स्थलो पर भिन्न-भिन्न रूपों में उपमित किया है। मयूर क समान घन (दृढ़) प्रीति क कारण उत्सुक दधीचि मालती के समीप आये।१ यहा मयूर क मध प्रम की समता दधीचि के मालती प्रेम से की गयी है। भाटो से मोरो की तुलना की गयी है।२ समुद्र तट पर रह कर जल का पान करने वाले मोरो की तुलना समुद्र मथन के समय तट पर भगवान् शकर के विष-पान से की है।३ सायकाल में नृत्य करने वाले मोर की समता भगवान शकर के ताडव नृत्य से की गयी है।४ मधुर मृदग शब्द तथा लय को लास्य लीला से उद्विग्न होकर सगीतशाला में जाने वाली कादम्बरी की तुलना मयूर से की गयी है।५ मधुरध्वनि करने वाले रमणी के ककणो की समता मोर की केका से की गयी है।६ बादलो की ध्वनि को मोरो की ध्वनि से उपमित किया है।७ राजा हव के यहा उपस्थित बाण के श्वेत वस्त्र की समता मयूर की आंखो के कोने की धवलता से की गयी है।८ वर्षाकाल में शब्द करके शरद में चुप हो जाने वाले मयूरो की समता शत्रुओं के अपकारक बल के शात हो जाने से की गयी है।९ मोरो के शत्रु शबर-सेनापति की तुलना शिखण्डी के शत्रु भीष्म से की है।१० प्रदोषकाल में मयूरों के बैठने

१ 'शिखण्डीव घनप्रीत्युन्मुख ।' ह० च० पृ० ६८
२ 'धर्मच्छेदात्पटुतरगिरो वन्दितो नीलकण्ठ ।'- विक्रम० ४।१३
३ 'अमृतमन्थनसमयमिव तीरावस्थितशिति कण्ठपीयमानविषम् —कादम्बरी०
४ सन्ध्यासमय इव नर्तितनीलकण्ठ ।'— वासवदत्ता० पृ० २४५
५ मयूरीव मुक्तधार धारागृहमभिपतति'— कादम्बरी० उ० पृ० २८
६ 'प्रचलत्कलापिकलशङ्ककस्वना'— शिशु०— १३।४१ 'स्खलितचरणतल–ताडित–मणि–सोपान–जातगम्भीर-ध्वनि प्रहृष्टानामवरोध-शिखण्डिनां केकारवैरनुगम्यमान ।'— कादम्बरी० पृ० २५४
७ मेघमया इव कृतशिखण्डिकुलकोलाहला ।' —ह० च० पृ० ४२१
८ 'शिखण्डयपाङ्ग पाण्डुनी पौण्ड्र वाससी वसान ।'—वही० पृ० १४५
९ अवाऽप्यमालप्य शिखीव शारदो बभूव तूष्णी-महितापकारक ।'—नैवध० ६।१४
१० 'भीष्ममिव शिखण्डिशत्रुम् ।'—कादम्बरी० पृ० ६५

के दडों की चोटियों पर अन्धकार व्याप्त हो जाने से उस स्थान में मयूरों के नहीं बैठने पर भी मानों, वे उन पर बैठे हैं ऐसी प्रतीति होती है।१ यहां मयूरों की अनुपस्थिति का मयूरों की उपस्थिति से साम्य प्रदर्शित किया गया है। मयूरों के मध्य बैठने के कारण पुण्डरीक की समता मयूरनिर्मित कही गयी है।२ मोर के गले की समता मरकत के कमण्डलु एवं कान के दन्तपत्र से भी बताई गयी है।३ वास्तव में मरकत का रंग मोर के गले के रंग से साम्य रखता है अतः तुलना सार्थक है, सुन्दर है। मोर पंख की तुलना अनेक पदार्थों से की है। चमकदार फूलों व मोरपंखों को एक सा बताया है।४ दमयन्ती के केश और मोर-पंख आपस में बहस होने के कारण ब्रह्मा के पास न्याय के लिये गये थे।५ यहां मयूर के पंखों की सुन्दरता से दमयन्ती के केशों की सुन्दरता का साम्य प्रदर्शित किया है। इन्द्र धनुष व मोरपंख को समान बतलाता है।६ इन्द्र धनुष अनेक रंगों की साम्यावस्था है एवं मोरपंख में भी अनेक रंगों की साम्यावस्था होती है। इन्द्रधनुष आसमान में फैला होता है एवं मोर के पंख भी गोलाकार रूप में फैले देखे जा सकते हैं अतः साम्य सूक्ष्म निरीक्षण का परिणाम है, कल्पना मात्र नहीं। कृष्ण का वक्षःस्थल चमकते हुये स्वर्ण-कुण्डलों के अग्रभाग में जड़े हुए पद्मराग मणियों की कांति से बचपन के योग्य मयूर पंखों की माला धारण किये हुये के समान शोभता था।७ यहां पद्मराग मणियों से युक्त माला की समता चित्र-विचित्र मयूर-पंख की माला से की गयी है। मोर के रमणीय पंखों के समान नृत्यतुल्य विविध विलासों से चंद्रापीड़ के यौवन की तुलना की गई है।८ मयूर कामावस्था में नृत्य करता है एवं यौवन कामावस्था होती है अतः 'उपमा ठीक है, उचित है। राजाओं के मुकुट से रंग-बिरंगी किरणों का निकलना मयूर के पूंछ से निर्मित मुकुट से समता रखता है।९ यहां मुकुट की किरणों की समता मोर के चित्र-विचित्र पंखों से की है। दशों-दिशाओं की सुन्दरता की समता दशों-दिशाओं में उड़ते मयूरों के हिलते हुये चंद्रकों से की गयी

१. 'शिखरदेशलग्नतिमिरास्वनारूढमयूरास्वपि मयूराधिष्ठितास्विव मयूरयष्टिषु।'—कादम्बरी० २६६

२. 'मयूरमय इवातिमनोहरे वसन्तजन्मभूमिभूते लतागहने कृतावस्थानम्।'—कादम्बरी०

३ 'उद्ग्रीवमयूर मरकतमणिकरकमिव वारिधाराभिः।'—ह० च० पृ० ४२४, 'शिखिगलशितिना वामश्रवणाश्रयिता दन्तपत्रेण कालमेघपल्लवेन विद्युत् इव द्योतमाना।'—वही० पृ० ५७

४ 'भोः म्लानमानकेशरच्छविना मयूरपिच्छेन विप्रलब्धोऽस्मि।'—विक्रम० २ गद्य।

५. 'अस्याः कचानां शिखिनश्च किंनु विधिं कलापौ विमतेरगाताम्।'—नैषध० ७।२२

६ अभिनव- जलधरमिव-मयूर- पिच्छ-चित्र-चापधारिणम्।'—कादम्बरी० पृ० ६४

७. अवाप बाल्योचितनीलकण्ठपिच्छावचूडाकलनामिवोरः।'—शिशु० ३।५

८. 'विविध-लास्य-विलासयोग्य कलाप इव शिखण्डिनो यौवनारम्भः प्रादुर्भवन्।'—कादम्बरी० पृ० २३४

९. चूडामणिमरीचिभिर्मायूराणीवाराजन्त राज्ञामातपत्राणि।'—वही० पृ० ३४६

है।१० नाचते हुये मोर के बर्हमण्डल की आकृति वाले मायुर आतपत्रों को माणिक्य के वृक्षों के वन से उपमित किया है।१ वटवृक्ष को मोरपख से निर्मित छत्र से उपमित किया गया है।२ मंदजल बिन्दुओं की समता मयूरपिच्छ से की है ३। द्वारिका के प्रासादों पर बैठे मोरों की हरे रंग की पूंछें छप्पर के समान बतायी गयी है।४ जैन साधुओं के द्वारा मोर-पख धारण करने की समता पवन के द्वारा मोरपखों को ग्रहण करने से की गयी है।५ यहां पवन मोर के पंखों के द्वारा आचार के लिये ग्रहण किये मोर-पंख के साथ सम्बन्धित किया है।

इस प्रकार विभिन्न काव्यकारों ने मयूर को विभिन्न प्रकार से उपमित कर सादृश्यमूलक अलंकारों के प्रति रुचि प्रदर्शित की है।

१. माणिक्यवृक्षकवनायमानं मायूरातपत्रैः।'-- ह० च० पृ० १०२
२. 'शिखिपत्रजमातपत्रम्।'-नैषध० ११।३०
३. 'बहुबर्हिचन्द्रकनिभम्।'-किरात० ६।११
४. 'हरिन्मणिश्यामतृणाभिरामैर्गृहाणि नीध्रैरिव यत्र रेजुः।'-शिशु० ३।४६
५ 'कैश्चित् क्षपणकैरिव मयूरपिच्छवाहिभिः।' कादम्बरी० पृ० ६४

—o—

# ईश्वर प्रार्थना

कविवर श्री पं० जनमेजय विद्यालंकार, एम.ए., शास्त्री,

भगवन् कृपा से तेरी, जल वायु शुद्ध पाऊं।
उपवास चाहे दे दो, ज्यादा खिला न देना ॥१॥
निर्बल कुरूप निर्धन, विद्या विहीन निर्गुण।
एक मित्र कोई देना, पर बेवफा न देना ॥२॥
जिस कुल में जन्म लेकर, औरों को नीच समझूं।
वह जात ऊंची भगवन्, हरगिज़ मुझे न देना ॥३॥
इस मेरे सिर को काटो, तोड़ो मरोड़ डालो।
अभिमानियों के आगे, लेकिन झुका न देना ॥४॥
पापी मुझे बना दो, इसका न गम ज़रा है।
पर आड़ धर्म की ले, प्रभु पाप मत कराना ॥५॥
गर सत्य मैं न बोलूं, तुम झूठ ही बुलाना।
पर नाम सत्य का ले, प्रभु झूठ मत बुलाना ॥६॥
नाराज़ तुम अगर हो, जग में प्रलय मचा दो।
बच्चों से किन्तु मां को, हरगिज़ न छीन लेना ॥७॥
नदियों मे बाढ़ आए, चाहे समुद्र में भी।
बच्चों की आंख में पर, आंसू न एक देना ॥८॥
धन दो, न दो, तुम्हारी, इच्छा है मेरे मालिक।
पर साथ में ज़रा भी, अभिमान तुम न देना ॥९॥
दुनियां की बादशाहत, हम चाहते नहीं है।
हिन्दोस्तान लेकिन, हम से न छीन लेना ॥१०॥
पाकर जिसे, तुम्हें हम, भगवान् भूल जाएं।
विज्ञान वह न देना, धन धान्य वो न देना ॥११॥
नेपोलियन सिकन्दर, हिटलर न मांगते हम।
गान्धी हमें मगर तुम, सौ बार ईश देना ॥१२॥

—o—

# हिन्दी-पत्रकारिता के मूर्धन्य श्री इन्द्र विद्यावाचस्पति

श्री दीनानाथ सिद्धान्तालंकार, ६।६२५१, देवनगर, करौलबाग, नई दिल्ली ५

**भूल सुधार**—गत अंक में यह शेषाश किन्ही असावधानता से न दिया जा सका वह हम यहा दे रहे है । —सम्पादक

(गताक पृष्ठ ३०५ से आगे)

ही सामान्य नमस्ते के अतिरिक्त झुक कर सलाम, वन्दना इत्यादि की । इसके कारण 'अर्जुन' को कई दिक्कतों मे भी फंसना पडा पर इन्द्र जी इस मामले में इतने स्वाभिमानी और सवेदनाशील थे कि कभी भी समझौता करने को तैयार न होते थे ।

आज के हिन्दी सम्पादको और पत्रकारो को पं० इन्द्र जी के जीवन के इस पहलु से विशेष शिक्षा लेनी चाहिए ।

## गुरुकुल विश्वविद्यालय और संसद् सदस्यता

पत्रकारिता के इस दीर्घकालीन जीवन के साथ पं० इन्द्र जी अपनी मातृ-शिक्षा-सस्था और पूज्य पिता जी—स्वामी श्रद्धानन्द के लगाये पौधे गुरुकुल विश्वविद्यालय, कांगडी, हरिद्वार के लगभग डेढ़ दशक तक उप कुलपति रहे । इस अवधि में आपने देश की वर्तमान अवस्थाओ को दृष्टि मे रखते हुए इस सस्था मे कई सुधार किये जिसके फल-स्वरूप अब यह गुरुकुल भारत सरकार द्वारा स्वीकृत विश्वविद्यालय बन गया । पण्डित जी लगभग १० वर्ष तक विशिष्ट शिक्षाविज्ञ और साहित्यिक के रूप में ससद् सदस्य भी रहे ।

## इन्द्र जी का ऋण—

### अभी तक स्मारक नही बना

यह खेद की बात है कि हिन्दी-साहित्य और हिन्दी-पत्रकारिता के क्षेत्र में पं० इन्द्र जी को वह सम्मान नही मिला जिसके वे अधिकारी थे । हिन्दी जगत में उनका अभी तक कोई स्मारक नही है । उनकी स्मृति मे एक अभिनन्दन पुस्तक श्री सत्यकाम विद्यालकार ने प्रकाशित किया है जो स्तुत्य प्रयत्न है । यदि इसे कुछ अधिक व्यापी और संस्मरणात्मक तथा साहित्यिक सामग्री व पंडित जी के कुछ विशिष्ट लेखो और उनकी कृतियों के अशों से आपूरित कर 'ग्रन्थ' रूप दिया जाता तो नई पीढी के लिये स्थायी और पथप्रदर्शक साहित्य की श्रेणी मे समाविष्ट हो सकना ।

## सन् १९१५ से १९६० की २० अगस्त तक जब उनका स्वर्गवास दिल्ली में ही हुआ—

४५ वर्ष तक इन्द्र जी की साहित्यिक, राजनीतिक, सामाजिक इत्यादि सब प्रवृत्तियोंका केन्द्रस्थल दिल्ली ही रहा । इस प्रदेश और राजधानी के निवासियो व नेताओ पर इसी साहित्यिक ऋषि के ऋण से मुक्त होने का विशेष दायित्व है । आज हिन्दी मे सम्पन्न और समृद्ध पत्रकारों, लेखको और प्रकाशको की कमी नही है । इनमे अनेक ऐसे हैं जिन्हे इन्द्र जी ने कलम पकडनी सिखाई थी । उनसे उपकृत हिन्दी साहित्य, राजनीति और शिक्षा क्षेत्र में अन्य कई व्यक्ति हैं । क्या ये सब इस दिशा मे अपने कर्तव्यों को पहचानेंगे ?

यह चिरन्तन सत्य है कि साहित्यकार के सम्मान से ही राष्ट्र का सम्मान बढ़ता है ।

***

( पृष्ठ ३४० से आगे )

समानार्थक है। हमने पहले ही देखा है कि तत्त्वदर्शन ही दर्शनशास्त्र का परम और चरम लक्ष्य है। दर्शनशास्त्र को परीक्षा या समीक्षा-शास्त्र भी कहते हैं[1]। इसका विकास मानव-हृदय में सृष्टि के विकास के साथ साथ होता आया है। भारतीयदर्शन में वैदिक ऋषियों के द्वारा प्रकृति-दर्शन किस प्रकार क्रमशः आत्मदर्शन में परिणत होगया। यह एक मानव हृदय की परम जिज्ञासा है जो स्वाभाविक है। यही बात पाश्चात्य ग्रीकदर्शन में पायी जाती है। ग्रीकदर्शन के जन्मदाता थेलोज्[2] ने जल को ही परमतत्त्व माना। उसने प्रकृति को उन्मुक्त नेत्रों से देखा और देखा कि जल ही तो तीनों (बर्फ के रूप मे ठोस, पानी के रूप में द्रव, वाष्प के रूप में गैस्) रूपों में परिवर्तित होता है। शायद यह स्थूलसृष्टि भी आदि में जल के रूप में रही होगी। इसलिये जल ही चरमतत्त्व, मूलकारण है। थेलोज् ने सृष्टि के मूलकारण की व्याख्या इसी सृष्टि से करने का प्रयास किया था। उसने नग्न प्रकृति को देखा, बाढ़ में किस प्रकार जल के द्वारा ध्वंसलीला होती है—देखा, एव जल के कारण ही हम जीवन भी धारण करते हैं। जल को ही उसने 'परमतत्त्व' कह दिया। हमारे यहां वेदों में यही बात मिलती है—'आप एव ससर्जादौ' जल को सृष्टि का आदिकारण कहा गया है।

मानव ने जिस दिन अपने को इस धरती पर पाया होगा, उसने आश्चर्य के साथ, जिज्ञासा के साथ आखें फाड़-फाड़ कर देखा होगा, प्रकृति के नाना सौन्दर्यों को और उसके भयंकर नग्नरूप को भी! तब उसमें भय, आनन्द और आश्चर्य के साथ प्रकृति को तत्त्वतः जानने की अभिलाषा जगी होगी! तभी वह प्रकृति के रहस्यों को जानने का प्रयास करने लगा। इस प्रकार जिसे जानने में असमर्थ रहा या जिससे हानि होती नजर आयी, और जिससे लाभ नजर आया, या जिससे लाभ-हानि दोनों होती हों, (जैसे सूर्य से लाभ-हानि दोनों ही होती है क्योंकि सूर्य के अधिक तपने पर संसार जलकर भस्मीभूत हो सकता है एवं सूर्य का उदय होना जीवनधारण का एक मूल स्रोत है) उसकी पूजा करने लग गया। जल, अग्नि, वायु आदि इसी प्रकार पूजने लगे। वस्तुतः ये वैदिक देवता प्रकृति की बाह्यशक्तियां हैं। मानव के लिये ये प्राकृतिक शक्तियां अपूर्व और चकित कर देने वाली थीं। इन्हें देख कर प्रारम्भ में मानव को भय और आह्लाद हुआ। मानव के सामने इन प्राकृतिक शक्तियों के जो रूप थे वे रहस्य-युक्त थे। मानव की जिज्ञासा बढ़ती गई और भीति से विश्वास का उदय हुआ। विश्वास ही धर्मशास्त्र की नींव है। जहां तर्क ने स्थान लिया, वहा दर्शनशास्त्र का उदय हुआ। मानव में तर्क करने या जानने की प्रवृत्ति स्वाभाविक है। बालक को देख कर हम जान सकते है कि बालक में जिज्ञासा करने की प्रवृत्ति बहुत है और वह स्वाभाविक प्रवृत्ति है। तर्क बुद्धि से पार न पाकर भले ही वह विश्वास करने पर बाध्य हो जाता हो, पर विश्वास मानवीय स्वाभाविक प्रवृत्ति नहीं है। जानने की सीमा ही विश्वास करने पर मजबूर करती है। विश्वास लादी गई वस्तु है, और जानने की अभिलाषा

१. कान्ट अपने दर्शनशास्त्र को Critical philosophy कहता है।

२. देखिये—'ग्रीकदर्शन में थेलीज् के विचार

मानव का स्वाभाविक गुण है। जानने के लिये मनुष्य तर्क करता है—यह परिवर्तनशील, विचित्र, लीलामयी सृष्टि क्या है ? इसका मूल कहां है ? इसके आदि और अन्त क्या हे ? ये प्रश्न मानव मन में जगते गये और इनके समाधान भी मानवबुद्धि देती गई; क्योंकि बुद्धि का कार्य है विश्लेषण और सामान्यीकरण है। मानव ने प्रश्न किया—इस सृष्टि का सूत्रधार कौन ? यह प्राणी जगत् कहां से आया और अन्त में कहां जायेगा ? मैं कौन हू ? कहां से यहां पर आगया हू ? मेरा भविष्य क्या है ? ये प्रश्न मानव मन में प्रारम्भ से ही जगे थे और आज भी ये प्रश्न मानवमन को मथित कर रहे हैं। मानव अपनी सहज-प्रज्ञा से, अर्न्तदृष्टि की सहायता से इन प्रश्नों के समाधान भी खोजता रहा है। प्रयास करने की इस पद्धति को ही दर्शनशास्त्र कहते हैं। दर्शनशास्त्र में समाधान करने के तार्किक प्रयास किये जाते हैं। मानव जब तर्क से पार नहीं पाता, तब बुद्धि की सीमाओं से भयभीत क्लान्त होकर विश्वास और श्रद्धा की शरण में अपने सभी समझने की शक्ति के उत्तरदायित्व को समर्पण कर देता है। इसी अवस्था में धर्म का उदय होता है। धर्मशास्त्र की आधारशिला विश्वास है। दर्शनशास्त्र की आधारशिला तर्कबुद्धि, तार्किक ढग से जानने की अभिलाषा है। इस प्रकार यह सिद्ध होगया कि दर्शनशास्त्र सृष्टि के पदार्थों के मूलतत्त्व को जानने की एक प्रक्रिया है या यों कहें कि तत्त्वनिर्णायक शास्त्र ही दर्शनशास्त्र है।

प्रश्न यह उठता है कि यदि पदार्थतत्त्व निर्णायकशास्त्र ही दर्शनशास्त्र है तब तो विज्ञान भी दर्शन होगा ! क्योंकि विज्ञान का भी लक्ष्य पदार्थतत्त्व-निर्णय ही है। इसके उत्तर में दार्शनिकों का कहना यह है कि पदार्थतत्त्वनिर्णय शब्द से दर्शनशास्त्र में कारणतत्त्वनिर्णय अर्थ लेना चाहिए। कारण जो चरमतत्त्व अर्थात् पदार्थों का अन्तस्तत्त्व है, उसकी गवेषणा करना दर्शनशास्त्र का कार्य है। विज्ञान का कार्य ऐसा होने पर भी वह विश्वप्रकृति का स्वरूप निर्णय करने का प्रयास करता है। विज्ञान चरमतत्त्व की गवेषणा में पूर्वाग्रह रखता है; क्योंकि वह इसी दृश्यप्रपञ्च में थेलोज् के समान समाधान खोजता है। थेलोज् को इसी कारण विज्ञान और दर्शन दोनों का जन्मदाता माना जाता है। दर्शनशास्त्र के सामने यह पूर्वाग्रह नहीं है कि मूलतत्त्व को बहिर्जगत् में ही खोजना है या अन्तर्जगत में। गवेषणा करने पर जहां भी हमारी प्रज्ञा पहुंचे वह भी तत्त्व हो सकता है और उससे परे भी वह तत्त्व हो सकता है। जैसा कि प्रसिद्ध दार्शनिक '[1]कान्ट कहता है कि हमारी प्रज्ञा परमार्थ तक नहीं पहुंच सकती हमारी बुद्धि अपने [2]विकल्पों में भटकती है। उसके पास अपना ही रग है, जिस प्रकार काले चश्मे से किसी वस्तु को देखने पर काली नजर आती, उसी प्रकार बुद्धि भी अपने ही रंग में रग कर किसी वस्तु को ग्रहण करती है। वस्तु को उसी के रूप में बुद्धि ग्रहण नहीं करती या कर सकती। अतएव अन्तिम तत्त्व अज्ञेय है।' अन्य दार्शनिक कहेंगे 'अज्ञेय' है यह तुम किससे कह रहे हो ? बुद्धि से ? यदि बुद्धि से कहते हो तब तो बुद्धि इतना जानती है कि तत्त्व अज्ञेय है। अज्ञेयतत्त्व के विषय में 'अज्ञेय' है यह

---

१. पाश्चात्यदर्शन में कान्ट के विचार देखिये।

2. Categories

कथन भी वदतोव्याघात है। जैसे गूंगा नहीं कह सकता कि मै गूंगा हू ।

जो भी हो दर्शनशास्त्र का क्षेत्र विस्तृत और उन्मुक्त है। दर्शनशास्त्र में नानामत हो सकते हं होते भी हं । परन्तु विज्ञान में यह कभी नहीं । अन्तिम सिद्धान्त विज्ञान में एक होगा। प्राक्कल्पना में मतभेद भले ही हो, प्रयोग के पश्चात् एक सिद्धान्त में सभी वैज्ञानिकों को आना पड़ता है दर्शन में ऐसा कभी नहीं होता क्योंकि दर्शन का क्षेत्र असीमित है बुद्धि से परे अनुभूति को भी स्थान है दर्शन में। विज्ञान में अनुभूति का स्थान प्रयोग ने लिया है। दर्शन-शास्त्र के सिद्धान्तो का प्रयोग असम्भव है। विवाद, तर्क-वितर्क हो सकते हे, युक्तियां दी जा सकतां हे, पर प्रयोग नहीं हो सकते । युक्तिओं से एकमत कुछकाल के लिये होने पर भी अन्य दार्शनिक पैदा होकर उसमें विरोध दिखाता है। मुण्डे-मुण्डे मतिर्भिन्ना है। दर्शनशास्त्र में यह समस्या इस शास्त्र को विषय-वस्तु के कारण है और मानवज्ञान की सीमा के कारण वैज्ञानिक मृण्मयराज्य छोड कर चिन्मयराज्य की ओर नहीं जाता। वैज्ञानिक की साधना मृण्मयी शक्ति की उपासना में सिद्ध है, परन्तु दार्शनिक यहीं पर सन्तुष्ट नहीं। दार्शनिको के मत में इससे भी परे कुछ जानने को बाकी है। शकर के अनुसार तो यह ससार मात्र जड़शक्ति की लीला है। भारतीयदर्शन में सब समय एक सर्वतोऽनु-स्यूत सत्य को खोजने का प्रयास है। चाहे वह परमसत्य शिव हो, चाहे शक्ति हो चाहे ब्रह्म हो, सत् हो और चाहे पूर्णविज्ञान या निरपेक्षशून्य ही क्यों न हो, अथवा समस्त सृष्टि को लेकर एक पूर्णसत्य ही क्यों न हो, सत्य एक। द्वैतवाद के अनुसार भी ईश्वर एक ही है, भले ही जीव-जगत सत्य हो, पर उन्हें ईश्वर के समान सत्ता नहीं प्राप्त है। वे सापेक्ष हं। पूर्णतत्त्व तो निरपेक्ष हं; दर्शनशास्त्र उस निरपेक्ष सत्य की खोज करता है।

★

# अभिनन्दन

'गुरुकुल-पत्रिका' के सुयोग्य लेखक आर्यजगत् के विद्वान् श्री भवानीलाल जी भारतीय को राजस्थान विश्वविद्यालय ने उनके अनुसन्धानात्मक ग्रन्थ पर पी. एच. डी से. अलकृत किया है। प्रस्तुत ग्रन्थ मे आर्यसमाजी विद्वानो द्वारा लिखे गये सस्कृत के सभी प्रकार के ग्रन्थो का आलोचनात्मक विवेचन करते हुए गुरुकुलो आदि सस्थाओ द्वारा प्रकाशित ग्रन्थो, पत्र-पत्रिकाओ का विवरण भी इसमें सकलित हुआ है। इसके लिये हम भारतीय जी का शुभा-भिनन्दन करते है। आशा है आप इसी भांति आर्यसमाज की सेवा करते रहंगे ।

—सम्पादक

# गुरुकुल-समाचार

द्वारा श्री सूर्यप्रकाश विद्यालकार ( प्रतिष्ठित )

## ऋतु-रंग

ऋतुराज बसन्त का चुपके-चुपके आगमन हो रहा है। वह बगियों में, वृक्षों में, फूलों में तथा किसलय की कोमलता में जीवन-सञ्चार कर रहा है। पतझर द्वारा निरलकृत वृक्षों को सजाने को साथ लेकर, आशा-निराशा के हिंडोले में झूलते हुए शिशु-जीवन को आशा की नई थपकी देकर, वह निश्चिन्तता का नव राग अलाप रहा है। हंसता, खिलता, मुस्कुराता आशा का नवीन सूर्य-प्रकाश पुष्पों का विकसन कर, खगों के कलरव को, एव कोयल की कोमल-कान्त-कू-कू को सुना समस्त प्रकृति को अशोकमय कर रहा है। इसप्रकार आशा की किरणें स्वर्णमयी द्विगुणित आभा से अलंकृत हो जाती हैं।

इस बार गुरुकुल को देखने वालों की संख्या सामान्यरूप से अच्छी रही। विशेष रूप से जम्मु काश्मीर के अध्यापकों का दल उल्लेखनीय है, क्योंकि उनसे की गई बातचीत यही निष्कर्ष देती है कि वे गुरुकुल के शान्त एवं मनोरम वातावरण से काफी हद तक प्रभावित थे।

## गणतन्त्र दिवस

२६ जनवरी को 'गणतन्त्र दिवस समारोह' पूर्ण सजधज के साथ मनाया गया। राष्ट्रीय ध्वजा का आरोहण विश्वविद्यालय के उपकुलपति आचार्य श्री प्रियव्रत जी वेदवाचस्पति ने किया। उन्होंने इस अवसर पर विश्वविद्यालय के समस्त छात्रों, उपाध्यायों एवं अन्य कर्मचारियों को सन्देश देते हुए कहा--"हमें अपने देश के प्रति कर्त्तव्यों की ओर सजग होकर निष्ठावान् होना चाहिए। ताकि परम्परा से चली आने वाली संस्कृति एवं धर्म को पहले के समान ही सर्व-व्यापक रूप दिया जा सके।" तथा आपने कहा कि, "जो अनुशासनहीनता की प्रवृत्ति आज के समाज में देखी जा रही है। वह देश के लिए घातक है तथा हिंसा एव तोड़फोड़ की प्रवृत्तियों से दूर रहने का ही भरसक प्रयास करना चाहिए, तभी देश की एकता कायम रह सकती है।" इसके पश्चात् आपने राष्ट्रीय ध्वज के साथ-साथ गणतन्त्र व प्रजातन्त्र के महत्त्व को दर्शाया।

इसके पश्चात् आपने राष्ट्रीय सलामी ली तथा आपने विश्वविद्यालय की एन.सी.सी. की दोनों कम्पनी नम्बर एक तथा चार के छात्रों का निरीक्षण किया। छात्रों की वेष, सज्जा आदि देख प्रसन्नता व्यक्त की।

अन्त में विविध जयकारों से वातावरण को गुञ्जायमान करते हुए तथा राष्ट्रीयध्वजा को सगर्व लहराते देखते हुए, वहां से समस्त जन विदा हुए। और साथ ही साथ देश की एकता एवं अपूर्व समृद्धि का सन्देश आगे को लेकर चलता हुआ यह दिन, प्रजातन्त्र के भव्य प्रासाद पर एक नई एवं गौरवपूर्ण मञ्जिल को बना गया।

## "वैज्ञानिक एवं सांस्कृतिक परिषद्" वार्षिकोत्सव-सम्पन्न

गणतन्त्र दिवस के पुनीत पर्व पर 'वैज्ञानिक एवं सांस्कृतिक परिषद्' गुरुकुल कांगड़ी इण्टर साइन्स कालेज का वार्षिकोत्सव बहुत ही सजधज के साथ मनाया गया। परिषद् के संचालक प्रो० प्रेमचन्द जी मित्तल के अनुरोध पर उत्सव का उद्घाटन विज्ञान महाविद्यालय के प्रधानाचार्य एवं परिषद् के संरक्षक प्रो० सुरेशचन्द्र जी त्यागी

ने किया । इसके पश्चात् प्रातः ११ बजे अखिल भारतीय स्तर की माध्यमिक-महाविद्यालयों को लेकर एक वादविवाद-प्रतियोगिता समायोजित की गई । जिसका सभापतित्व हिन्दी-साहित्य के गौरवस्तम्भ ख्यातिप्राप्त आचार्य श्री किशोरीदास जी वाजपेयी ने की । विश्वविद्यालय के उपकुलपति श्री आचार्य प्रियव्रत जी वेदवाचस्पति ने आचार्य वाजपेयी जी को हिन्दी साहित्य की अमूल्यतम निधि के रूप में स्वीकार किया ।

प्रतियोगिता का विषय—"सदन की राय में प्रादेशिक भाषाओं को विश्वविद्यालयीय स्तर पर शिक्षा का माध्यम बनाना हिन्दी के विकास के लिए बाधक है"। विषय के पक्ष एव विपक्ष में वक्ताओं ने अपने विचार बहुत ही सुलझे एव सुगठित रूप में अभिव्यक्त किए। चलविजयोपहार का श्रेय "गोचर इण्टरमीडिएट कालिज रामपुर मनिहारन जिला सहारनपुर" को मिला। इसी महाविद्यालय के छात्र श्री कृष्णकुमार सर्वप्रथम रहे तथा द्वितीय एव तृतीय क्रमशः श्री रामावतार (गुरुकुल महाविद्यालय ज्वालापुर) व श्री वीरपाल (वेद महाविद्यालय, गुरुकुल कांगड़ी) रहे।

प्रतियोगिता की समाप्ति पर सभापति आचार्य वाजपेयी जी ने बोलते हुए कहा "भाषा नहीं होती तो विज्ञान नहीं होता। भाषा से विज्ञान का ज्ञान ही नहीं आता। दुनियां में ऐसी कोई चीज नहीं जिसका भाषा से सम्बन्ध नहीं। हृदय का साहित्य कविता रहा है, दिमाग का साहित्य ज्ञान व विज्ञान। भाषा के बिना अपने यहां तो विज्ञान पिछड़ गया।" शिक्षा के माध्यम के विषय में आपने कहा कि—'अंग्रेजी के माध्यम में शिक्षा देने से [illegible]श मस्तिष्क के साहित्य में आगे नहीं बढ़ पायेगा।"

सायंकाल ५ बजे विश्वविद्यालय भवन मे 'सांस्कृतिक कार्यक्रम एवं पारितोषिक-वितरण समारोह' हुआ। पारितोषिक-वितरण सं० मुख्याधिष्ठाता श्री० पं० धर्मपाल जी विद्यालंकार ने किया। सर्वप्रथम परिषद् के अध्यक्ष श्री सुधीरकुमार (विज्ञान द्वादश) छात्र ने परिषद् का वार्षिक-विवरण पढ़कर सुनाया। तत्पश्चात् छात्रो की ओर से श्री कौशल कुमार (विज्ञान द्वादश) का हारमोनियम वादन, श्री अखिलेशकुमार का बेंजो वादन एवं अनेक छात्रो के गीत के साथ-साथ बाहर के अन्य श्रेष्ठ कलाकारो ने भाग लिया। 'फैन्सी ड्रेस प्रतियोगिता' का आयोजन भी काफी मनोरंजक रहा। अन्त में पारितोषिक-वितरण समारोह के पश्चात् उत्सव की परिसमाप्ति हुई।

## स्वर्णपदक विजेता

प्रसन्नता के साथ-साथ गौरव का विषय है कि श्री रघुवीर मुमुक्षु वेदालंकार (अन्तिम वर्ष) 'वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय' में आयोजित भाषण-प्रतियोगिता में स्वर्ण-पदक के अधिकारी हुए। स्मरणीय रहे कि यह प्रतियोगिता अखिल भारतीय विश्वविद्यालय स्तर की थी, जिसमें विजयश्री प्राप्त करना सत्यमेव छात्र के लिये प्रशंसनीय एवं विश्वविद्यालय के लिए गौरवप्रद है। हम विश्वविद्यालय की ओर से छात्र को इस सफलता के लिये बधाई देते है तथा आशा करते है कि वह भविष्य में भी इसी प्रकार का यशोलाभ करता रहेगा।

## सस्कृत-भाषण-प्रतियोगिता

११ जनवरी को वेदमहाविद्यालय के प्रार्थना भवन में सायं ३ बजे संस्कृत-विभाग के तत्त्वावधान में कालिदास के अनेक पक्षों को लेकर भाषण-प्रतियोगिता समायोजित की गई। इस प्रतियोगिता

का सभापतित्व एस० एम० जे० एन० डिग्री कालेज के संस्कृत विभागाध्यक्ष श्री ठक्कन मिश्रजो ने किया। प्रतियोगिता में अनेक छात्रों ने भाग लिया। जिसमें सर्वप्रथम श्री वीरपाल वेद (द्वितीय वर्ष), द्वितीय श्री देवशर्मा वेद (द्वितीय वर्ष) तथा तृतीय श्री धर्मवीर आयुर्वेद (द्वितीय वर्ष) रहे। स्वतन्त्र-वक्ता के रूप में श्री रघुवीर 'मुमुक्षु' तथा श्री वेदप्रकाश एम० ए० संस्कृत (अन्तिम वर्ष) ने भाग लिया। प्रतियोगिता की समाप्ति पर संस्कृत विभागाध्यक्ष डा० रामनाथ जी वेदालंकार ने सभापति महोदय का धन्यवाद किया। हम भी विश्वविद्यालय की ओर से सभापति महोदय के आभारी हैं तथा समस्त भाग लेने वाले छात्रों को बधाई देते हैं।

## अन्तर्राष्ट्रीय तमिल सम्मेलन

द्वितीय 'अन्तर्राष्ट्रीय तमिल सम्मेलन' ३ जनवरी १९६८ से ११ जनवरी तक मद्रास में सम्पन्न हुआ। जिसमें देश - विदेश के अनेक प्रतिनिधियों ने भाग लिया। गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय की ओर से विश्वविद्यालय के रजिस्ट्रार प्रो० गंगाराम जी एम० ए० ने भाग लिया। स्मरणीय रहे कि इस सम्मेलन का उद्घाटन भारत के राष्ट्रपति डा० जाकिर हुसैन ने किया तथा अध्यक्षता तमिलनाड के मुख्य-मन्त्री श्री अन्नादुराई ने की। प्रो० गंगाराम जी ने वहां पर होने वाली समस्त गोष्ठियों में भाग लिया। उन्होंने वार्तालाप के मध्य गुरुकुलीय आदर्शों की चर्चा करते हुए, भाषा के विषय में प्रादेशिक भाषाओं के मध्य हिन्दी के महत्व को रखा। आपने इस सम्मेलन के बाद निष्कर्ष रूप से कहा कि–"यद्यपि भारत की आधुनिक भाषाओं में तमिल सबसे प्राचीन भाषा है और इसका साहित्य सबसे समृद्ध है। यह भाषा केवल भारत में ही नहीं अपितु मलेशिया और श्रीलंका में भी बोली जाती है। परन्तु जहां तक हिन्दी का प्रश्न है, उसे भारत के अधिकांश लोग उत्तर में ही नहीं अपितु दक्षिण में भी बोलते एवं समझते हैं। अतः वही एकमात्र राज भाषा है जो इस समय वह स्थान प्राप्त कर सकती है, जिसे न तमिल ले सकती है, न बंगला, न अन्य प्रादेशिक भाषा और न ही अंग्रेजी।'

मद्रास से लौटते समय रजिस्ट्रार महोदय उपाधि की मान्यता के सम्बन्ध में बम्बई और गाबाद, मैसूर और आगरा विश्वविद्यालयों में गए। मैसूर विश्वविद्यालय के उपकुलपति डा० श्री के० एल० माली जी (भूतपूर्व शिक्षामन्त्री भारत के रूप में जो यहां आ चुके हैं) से भेंट हुई। बम्बई विश्वविद्यालय में प्रो० सत्यव्रत जी सिद्धान्तालंकार संसद्-सदस्य (भूतपूर्व उपकुलपति गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय) के साथ डा० गजेन्द्रगड़कर उपकुलपति बम्बई विश्वविद्यालय से मिले। आशा है कि रजिस्ट्रार महोदय के ये प्रयत्न सफलता में सहायक होंगे।

## आयुर्वेदिक स्नातकोत्तरीय संघ

बरेली के आयुर्वेदिक डिग्री कालेज में सम्पन्न गोष्ठी में जामनगर (आई.ए.एस. आर.) तथा वाराणसी (बी.एच.यू.) केन्द्रों से प्रशिक्षित स्नातकोत्तर छात्रों के सर्व प्रथम संघ की स्थापना हुई। जिसमें उत्तरप्रदेशीय शाखा के प्रधान-मन्त्री हमारे विश्वविद्यालय के स्नातक डा० ज्ञानेन्द्र पाण्डेय को चुना गया। साथ ही साथ उन्हें भारत, नेपाल, लंका आदि में इस संघ के संचालनार्थ केन्द्रिय संयोजक भी नियत किया गया। प्रस्तुत बैठक प्रो. डी.ए. कुलकर्णी भू०पू० प्रिन्सिपल जामनगर की अध्यक्षता तथा आयुर्वेद बोर्ड के डायरेक्टर श्री मुकुन्दीलाल जी के उद्घाटनत्व में हुई। आशा है श्री ज्ञानेन्द्र जी इस कार्य को नैपुण्य के साथ करते हुए विश्वविद्यालय को गौरवान्वित करेंगे।